।। श्रीः ।।

व्रजजीवन प्राच्यभारती ग्रन्थमाला
130

# श्रीतन्त्रदुर्गासप्तशती

## ( सप्तशत्या गुह्यबीजनामावलि )

लेखक
डॉ. रामचन्द्र पुरी

चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान
दिल्ली

श्रीतन्त्रदुर्गासप्तशती ( सप्तशत्या गुह्यबीजनामावलि )

प्रकाशक
**चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान**
38 यू. ए. जवाहरनगर, बंगलो रोड
पो. बा. नं. 2113
दिल्ली-110007
दूरभाष : 23856391; 41530902


प्रथम संस्करण 1998
मूल्य 200.00

अन्य प्राप्तिस्थान
**चौखम्बा विद्याभवन**
चौक (बैंक ऑफ बडौदा भवन के पीछे)
पो. बा. नं. 1069
वाराणसी-221001

**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**
के. 37/117 गोपालमन्दिर लेन
पो. बा. नं. 1129
वाराणसी-221001

**चौखम्बा पब्लिशिंग हाउस**
4697/2, भू-तल (ग्राउण्ड फ्लोर)
गली नं. 21-ए, अंसारी रोड
दरियागंज, नई दिल्ली-110002

# इदं न मम

शारदीय नवरात्रों में 'तंत्रदुर्गासप्तशती' नामक पुस्तक की एक फोटो स्टेट प्रति प्रिय सुरेश आनन्द ने लाकर दी। यह प्रति साफ न थी, बहुत से बीजाक्षरों की मात्राएं अस्पष्ट थीं जैसे, ह्रां, ह्रीं और ह्रौं आदि में कई जगह यह निश्चय कर पाना सरल न था कि वास्तव में यहां कौन सा बीजाक्षर है। पुस्तक किन्हीं पं० शिवदत्त शास्त्री द्वारा छपाई गई थी। इसमें 'दुर्गासप्तशती' के सात सौ श्लोक बीजमंत्रों के रूप में थे। श्री शास्त्री ने अपनी प्रस्तावना में लिखा था कि उन्होंने संवत् 2000 के आश्विन मास में उक्त 'तंत्रदुर्गासप्तशती' के बीजमंत्र विन्ध्याचल में साधनारत एक महात्माजी की हस्तलिखित पुस्तिका से उतारे हैं। शास्त्री जी के अनुसार प्रचलित दुर्गासप्तशती के श्लोकों का परिणत बीजरूप ही 'तंत्रदुर्गासप्तशती' है।

'तंत्रदुर्गासप्तशती' के बारे में मुझे कुछ भी ज्ञात न था। यह अद्भुत और अश्रुतपूर्व थी। मैंने पं० गोपीनाथ कविराज द्वारा संकलित 'तांत्रिक साहित्य' तथा तंत्र एवं शाक्त–साधना विषयक साहित्य में इसकी खोज की, कई साधकों, विद्वानों, हरिद्वार कुंभ में आये साधु–सन्यासियों, महामंडलेश्वरों आदि से साक्षात् और दूरभाष से संपर्क कर 'तंत्रदुर्गासप्तशती' के बारे में जानकारी चाही, लेकिन, सबका केवल एक ही जबाव था 'इसके बारे में हमें कुछ भी ज्ञात नहीं।'

फिर भी, शाक्त–उपासकों के कौल और समयाचार में प्रचलित अद्भुत और अकल्पनीय बीजमंत्रों से संपन्न 'तंत्रदुर्गासप्तशती' को सम्पादित कर उसे सही–सही रूप में प्रकाशित करने की आकांक्षा

जगी। लेकिन साधना संबन्धी कोई ग्रन्थ यदि मान्य विद्वानों और साधकों के लिए 'श्रवणायापि बहुभि र्यो न लब्धः' की स्थिति में हो, तो उसका प्रकाशन निरर्थक होगा, ऐसा भी सोचता रहा। पुस्तक की प्रामाणिकता के बारे में भी मुझे संदेह था।

हरिद्वार के महाकुंभ के अवसर पर कई विद्वानों, साधकों, शक्तिपीठाधीश्वरों तथा महामण्डलेश्वर सन्यासि–विद्वद्वर्ग ने परामर्श दिया कि मैं संन्यासी जगत् के सर्वोच्च विद्वान् और भगवती श्री के उपासक स्वामी काशिकानन्द जी से मिल लूं और यदि वे इस ग्रन्थ को प्रामाणिक मान लें, तो निःसंदेह यह प्रामाणिक है, भले ही इसका उल्लेख कहीं न मिल रहा हो।

पूज्य स्वामी श्री काशिकानन्द जी से सूरत गिरि बंगले में मिला। उन्होंने पुस्तक देखी और इसे प्रामाणिक एवं परंपरित बताया। उन्होंने इसे प्रकाशित करने का परामर्श भी दिया।

इन साधकों और विद्वानों के समर्थन से उत्साह मिला। सम्पादन (बीजाक्षरों के सही रूप के निर्धारण, संशोधन आदि) का कार्य प्रारम्भ कर दिया। सतत अध्यवसाय से अवगत हुआ कि 'तंत्रदुर्गासप्तशती' के बीजों का संयोजन बड़े वैज्ञानिक रूप से हुआ है। उदाहरण के लिए दुर्गासप्तशती के 'ऋषिरुवाच, राजोवाच, वैश्य उवाच, मार्कण्डेय उवाच, देव्युवाच, देवा ऊचुः आदि श्लोकों के बीजाक्षर–क्रमशः श्रौं, रौं, वैं, श्रीं, ह्रीं, ह्सौं आदि प्रायः सर्वत्र एक रूप ही हैं।

कुछेक अपवाद स्थलों पर जहां ऐसा नहीं था, वहां ये बीज इन श्लोकों के सन्निकट आगे या पीछे मिले, जिन्हें यथास्थान रखना जरूरी था। कहीं–कहीं वर्तमान में प्रचलित दुर्गासप्तशती के श्लोकों की संख्या में संशोधन कर देने पर बीजमंत्रों की स्थिति सही हो जाती है। मैंने ऐसा संशोधन किया है, और इसके लिए मुझे प्रामाणिक आधार भी मिल गये हैं। स्पष्टतः गीताप्रेस और अन्यत्र प्रकाशित एवं हस्तलिखित प्रतियों में पर्याप्त पाठान्तर एवं श्लोकसंख्यान्तर हैं। ऐसी प्रतियां मेरे पास हैं।

'तंत्रदुर्गासप्तशती' के बीजमंत्रों के अध्ययन–मनन के सन्दर्भ में अपने प्राचीन साहित्य, विशेषरूप से 'औपनिषदिक साहित्य' के

पुनरावलोकन की भी आवश्यकता महसूस हुई। विशाल उपनिषत् साहित्य में बहुत से उपनिषत् तंत्र–योग और शाक्तादि उपासनाओं के प्रतिपादक हैं और इनमें बीजाक्षरों और बीजमंत्रों का विस्तृत विवरण–विवेचन है।

किन्तु, आचार्य भगवत्पाद आद्य शंकराचार्य ने जिन एकादश उपनिषदों पर भाष्य लिखे हैं, उनका अध्ययन केवल दार्शनिक एवं वैचारिक स्तर पर किया जाता रहा है। श्वेताश्वतर उपनिषद् को छोड़ कर अन्य उपनिषदों के साधनापक्ष की उपेक्षा ही की गई है, और आज भी की जा रही है।

'तंत्रदुर्गासप्तशती' के अध्ययन–मनन के समय मेरा ध्यान उपनिषदों, (विशेषरूप से कठोपनिषद्), के साधनापक्ष की ओर आकर्षित हुआ। मुझे लगा यम–नचिकेता संवाद में भगवती महामाया की साधना–सरणि का विवेचन है। इस उपनिषद् की श्रुतियों में मुझे स्थान–स्थान पर भगवती महामाया के 'बीजनाम' झांकते मिले। मुझे ऐसा भी महसूस हुआ कि 'तंत्रदुर्गासप्तशती' दुर्गासप्तशती का बीजरूपान्तरण नहीं, बल्कि 'दुर्गासप्तशती' बीजरूप 'तंत्रदुर्गासप्तशती' का ही अंकुरित–पल्लवित रूप है, वटबीज से विकसित वटवृक्ष की भांति। वास्तव में, मूलरूप भगवती के बीजनाम हैं, और दुर्गासप्तशती का समस्त कथानक उसका विकसित रूप। आख्यायिका प्ररोचना या सुखावबोधकार्थक है। मैंने तंत्रदुर्गासप्तशती के ह्रीं, क्लीं, श्रीं, ऐं तथा स्त्रीं इन पांच बीजनामों के विवेचन के प्रसंग में अपनी इस धारणा के लिए पुष्ट प्रमाण दिये हैं।

पुस्तक अन्तिम रूप से टंकित हो जाने के बाद प्रख्यात तपस्वी एवं ज्योतिर्विद् पं॰ गिरीशचन्द्र जी बडोनी से दुर्गासप्तशती की एक प्राचीन प्रति (खंडित) उपलब्ध हुई जिसमें प्रत्येक श्लोक के पूर्व उसके बीजमंत्र का उल्लेख है। इस पुस्तक की प्राप्ति से 'तंत्रदुर्गासप्तशती' के बारे में मेरे मन में घुमड़ रहे प्रमाणिकता/अप्रमाणिकता विषयक संशय–मेघ छट गये।

पं॰ गिरीशचन्द्र वाली प्रति प्राप्त होने पर पं॰शिवदत्त शास्त्री की प्रति की फोटोस्टेट की कमियां दूर करने में बहुत मदद मिली, साथ ही

दोनों प्रतियों के बीजमंत्रों का मिलान करके पाठान्तरों के उल्लेख का अवसर भी प्राप्त हुआ। मैंने पं॰ शिवदत्त वाली प्रति को 'क पुस्तक' तथा पं॰ गिरीशचन्द्र' की पुस्तक को 'ख पुस्तक' नाम देकर यथोचित पाठसंशोधन और पाठभेदों का उल्लेख करके पुस्तक को यथाशक्ति शुद्ध और प्रामाणिक रूप देने का प्रयास किया।

प्रकाशन के लिए जब पुस्तक तैयार कर ली गई तो प्रसिद्ध ज्योतिर्विद् श्री भैरव प्रसाद 'दीप' से 'सप्तशतीमंत्र' नामक एक प्राचीन लघु पुस्तक की फोटोस्टेट प्रति उपलब्ध हुई, जिसमें तंत्रदुर्गासप्तशती के बीजमंत्र हैं। इस पुस्तक का यत्किंचित् उपयोग फुटनोट में 'ग पुस्तक' के संकेत के साथ मैंने किया है।

'तंत्रदुर्गासप्तशती' के कम्प्यूटर टंकण का कार्य अन्तिम रूप से समाप्त हो जाने पर मेरे सौभाग्य से द्वारिका एवं ज्योतिष्पीठ के शंकराचार्य स्वामी श्री स्वरूपानन्द जी हरिद्वार आये तो मैंने यह पुस्तक उन्हें दिखाई। पूज्य श्री शंकराचार्य जी के विचार पाठक इस पुस्तक में 'आशीर्वचन' के रूप में देख सकते हैं।

इसी स्थल पर आभार प्रदर्शित करना भी आवश्यक है। आभार प्रदर्शन केवल 'प्रदर्शन' नहीं है, मेरे लिए। यह महान् गुरुओं, साथियों और सहयोगियों के प्रति मेरी विनत कृतज्ञता है। क्योंकि इस पुस्तक में जो कुछ है, वह इन्हीं सबका है, मेरा कुछ नहीं–'इदं न मम'।

इसी भावना के साथ मैं अपने महान् गुरुद्वय परम पूज्य ब्रह्मलीन स्वामी श्री स्वयंज्योति तीर्थ जी (ज्ञानसाधन आश्रम, भरुच) तथा शक्तिपात दीक्षागुरु प्रातः स्मरणीय महान् योगी ब्रह्मलीन स्वामी श्री विष्णु तीर्थ जी (देवास) की अहैतुकी कृपा के लिये कृतज्ञ हूं। इन महान् गुरुजनों के आशीष के बिना मेरा समस्त शास्त्रीय ज्ञान अर्थ की अनुभूति से रहित मात्र 'शब्द' ही रह जाता।

मैं आभारी पूज्यपाद जगत् गुरु शंकराचार्य स्वामी श्री स्वरूपानन्द सरस्वती का भी हूं, जिन्होंने पुस्तक की आशीर्वादात्मक प्रस्तावना लिख कर मुझे अनुगृहीत किया। मैं आभारी हूं डॉ॰ प्रो॰ विष्णुदत्त राकेश का पुस्तक की 'प्ररोचना' और उनकी संशयोच्छेदिप्रेरणा के लिए।

श्री देव स्वामी (मंगल आश्रम कनखल) और श्री कल्याणानन्द

सरस्वती (मानव कल्याण आश्रम कनखल) की सारस्वत कृपा के लिए भी मैं आभारी हूं, जिसके बिना आचार्य भगवत्पाद का आशीर्वाद मिलना संभव न था।

आनन्द टेंट हाउस के स्वामी श्री सुरेश आनन्द का आभारी हूं। इसलिए कि वे ही भगवती की कृपाधारा (तंत्रदुर्गासप्तशती) मुझ तक लाने के माध्यम बने।

भगवती दुर्गा डॉ॰ मधुसूदन शर्मा के माध्यम से मुझे निरन्तर प्रेरित–उत्साहित करती रही हैं। पुस्तक की प्रामाणिकता के बारे में बार–बार हृदय को कुरेद रहे संशय कीट को ध्वस्त करने के लिये भगवती ने डॉ॰ शर्मा के द्वारा पं॰ गिरीश चन्द्र, को घर पर ला खड़ा कर किया। डॉ॰ मधुसूदन शर्मा की सतत–सक्रिय प्रेरणा के बिना पुस्तक का प्रकाशन संभव न हो पाता। मैं डॉ॰ शर्मा का हृदय से आभारी हूं।

इसी स्थल पर मैं श्री ईश्वर दत्त जी के प्रति भी अपना आभार व्यक्त करता हूं, जिनके कारण 'प्रवर्तितः दीप इव प्रदीपात्' की परम्परा सरणि से पं॰ गिरीशचन्द्र से संपर्क हुआ। डॉ॰ टी॰ आर॰ सिंह के सहयोग के लिये भी मैं कृतज्ञ हूँ।

'बिग बाईट कम्प्यूटर्स' के नीरज रूहेला एवं उनकी धर्मपत्नी श्रीमती बृजमोहनी के प्रति आभारी हूँ ,जो अनेक दबावों के बावजूद 'तंत्रदुर्गासप्तशती' का टंकण करके पुस्तक को शुद्ध रूप में लाने के लिये श्रेय के भागी हैं।

भगवती महागौरी की आनन्द–लहरी की लघु सिहरन, (जिसके बिना यह जन 'अर्धबृगल' ही रह जाता) अपनी अर्धांगिनी मीरा के प्रति आभार व्यक्त करना केवल औपचारिकता ही होगी। वास्तव में, इस पुस्तक के सम्पादन का बहुत सारा श्रेय मीरा को ही जाता है, मैं तो निमित्त भर रहा हूँ।

रामचन्द्र पुरी

# आशीर्वचनम्

हमारे वैदिक साहित्य में तीन कांड हैं, कर्म–कांड, उपासना–कांड और ज्ञान–कांड। कर्म–कांड दो भागों में विभाजित है। जैसे कुछ कर्म कल्प–सूत्रों के आधार पर ब्राह्मण ग्रन्थों में विधान के अनुसार वैदिक देवता और द्रव्य के साथ विस्तार से वर्णित हैं, उसी प्रकार वेदानुकूल तंत्रों के आधार पर विविध यज्ञों के रूप में भी उनका विस्तार किया गया है। उनके द्रव्य और देवता तंत्रानुसारी हैं।

तंत्र में तीन विषय मुख्य माने जाते हैं– यंत्र, मंत्र और तंत्र। आवरण सहित देवता की उपासना का आलम्बन यंत्र, देवता का शब्दमय स्वरूप मंत्र और उपासना का विधान तंत्र कहलाता है।

वैदिक सनातन धर्म के प्रतिपादक ग्रंथ निगम और आगम हैं। अनादि अपौरुषेय शब्दराशि को निगम कहा जाता है तथा ईश्वर के द्वारा उपदिष्ट विधानों को तंत्र या आगम कहा जाता है। लोक में भी तंत्र शब्द का प्रयोग शासन के अर्थ में ही होता है, जैसे राजतंत्र, लोकतंत्र आदि। शिवप्रोक्त शासन का नाम ही तंत्र है। तंत्र का वाङ्मय अत्यन्त विस्तृत है।

मंत्रों में बीजाक्षरों का प्राधान्य होता है। अकार से लेकर क्षकार पर्यन्त सभी अक्षर मंत्र बन जाते हैं। यहाँ तक कि अ से लेकर अः तक स्वराक्षरों के मिश्रण से उन वर्णो के बीजाक्षरों के अनेक रूप बनते हैं। उनके उच्चारण से हमारे प्राणें में जो कंपन होता है, उससे अद्‌भुत आध्यात्मिक ऊर्ज़ा का सृजन होता है।

उपासना भी वैदिक तथा तांत्रिक दो भागों में विभक्त है। सनातन धर्म में जो भी उपासनाएँ चल रहीं हैं, वे मिश्र हैं। भगवान् श्री कृष्ण ने एकादश स्कन्ध में 'वैदिकी तांत्रिकी दीक्षा मदीयं व्रतधारणम्'

कह कर तंत्रों का समर्थन किया है। मन्दिरों में मूर्तियों के प्राण–प्रतिष्ठा के मंत्र तंत्रप्रोक्त ही हैं।

'देवो भूत्वा देवान् यजेत्' के सिद्धान्तानुसार उपासक भूसिद्धि, भूतसिद्धि तथा विविध न्यासों के द्वारा, जिनमें मातृका–न्यास, बहिश्चक्र–न्यास, अन्तश्चक्र–न्यास, सृष्टि–न्यास, स्थिति–न्यास, संहार–न्यास, षोढा–न्यास, तथा महाषोढा–न्यास मुख्य हैं, उपासना में प्रवृत्त होकर आत्म संस्कार करता है। इसी प्रकार पात्रासादन के द्वारा पूजाद्रव्यों के संस्कार का विधान है।

पात्रों में वर्द्धनीकलश, सामान्यार्घ्य, विशेषार्घ्य, गुरुपात्र तथा आत्मपात्र का संस्कार करके अन्तर्याग, इष्टदेवता का ध्यान, आवाहन, चतुष्षष्ठि उपचार पूजा, आवरण–पूजा, मंत्रजप तथा स्तोत्रपाठ का क्रमशः अनुष्ठान किया जाता है। तदनन्तर बीजाक्षरों सहित स्तोत्रपाठ किया जाता है। स्तोत्रपाठ सीधा–सीधा भी होता है और बीजाक्षरों सहित भी होता है।

दुर्गासप्तशती का बीजात्मक रूप तथा प्रचलित दुर्गासप्तशती का बीजाक्षरों सहित स्वरूप जो उपासकों में परम्परा से अनुष्ठित होता रहा है और जो गुरुमुखैक संवेद्य रहा है, तथा इसी प्रकार के अन्य विषयों का अत्यन्त परिश्रम द्वारा अन्वेषण और तंत्रात्मक उपासना पद्धति के अत्यन्त दुलर्भ और गोपनीय विषयों को प्रकाशित करके डॉ॰ रामचन्द्र पुरी ने तंत्र के साधकों का उपकार किया है, जिसके लिए वे आशीर्वाद के पात्र हैं।

इस ग्रन्थ के प्रकाशन से साधक प्रोत्साहित हों और आध्यात्मिक ऊर्जा सम्पन्न बनें, हमारी ऐसी शुभकामना है।

स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती
शंकराचार्य : द्वारिका एवं ज्योतिष्पीठ

# प्ररोचना

श्री दुर्गा सप्तशती शाक्त साधकों का हृदय है। भोग और मोक्ष की सहज प्राप्ति के लिए शताब्दियों से साधक इस ग्रन्थरत्न का उपयोग करते रहे हैं। श्रुति, स्मृति तथा आगम प्रस्थान में भी सप्तशती का समान महत्त्व है, अत: समयाचारी तथा कौलाचार सम्पन्न साधक समान भाव से सप्तशती को साधना के लिए स्वत:प्रमाण मानकर श्रीदुर्गार्चन में प्रवृत्त होते रहे हैं।

दुर्गा नाम बड़ा महिमाशाली है। अथर्वशीर्ष श्रुति में 'दुर्गा देवीं शरणं प्रपद्यामहे' इसीलिए कहा गया है। रुद्रयामल तंत्रानुसार तो इसी पवित्र नाम का जप शिव भी करते हैं, वह पंचानन इसी नाम जापक रूप के कारण कहे भी जाते हैं—

**दुर्गानाम जपो यस्य किं तस्य कथयामि ते,**<br>**अहं पञ्चाननः कान्ते तज्जापादेव सुव्रते।**

भगवान् शिव के पाँचमुखों के नाम क्रमशः सद्योजात, वामदेव अघोर, तत्पुरुष तथा ईशान हैं। ये मुख मंत्रमय हैं, इन्हीं से शैवागमों तथा शाक्तागमों का उपदेश और विस्तार हुआ है। इन्हीं पञ्चमुखों से पञ्चाम्नायों का उद्भव हुआ। शिव को यह शक्ति दुर्गा के नाम जप के कारण ही मिली। 'गौरी त्वमेव शशिमौलिकृतप्रतिष्ठा' कहा भी गया है।

शाक्त उपासना और शक्तितत्त्व का निरूपण श्रुतियों में भी हुआ है। यजुर्वेद के चालीसवें अध्याय में शक्तिकारणवाद का निरूपण हुआ है। आचार्य श्रेष्ठ श्री शंकराचार्य ने सौन्दर्यलहरी में स्पष्ट कहा था कि शक्तियुक्त ब्रह्म ही कार्य करने में समर्थ होता है, शक्ति के अभाव में वह कुछ भी नहीं कर सकता—

**शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुं,**<br>**न चेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितुमपि।**

इस प्रकार सम्पूर्ण दृश्य—अदृश्य शक्तिमय दिखाई पड़ता है। 'ईशावास्यमिदं सर्वम्' श्रुति की व्याख्या करते हुए शाक्ताचार्य श्री जगन्नाथ तर्कपञ्चानन ने

**ब्रह्मसूत्र** भाष्य में पराशक्ति का प्रसार सम्पूर्ण विश्व में माना है। वह 'ईशावास्यम्' का अर्थ 'ईशाया आवास्यम्' अर्थात् 'पराशक्तिरूप परब्रह्म का आवास है यह सम्पूर्ण संसार', ऐसा करते हैं। अत: जो कुछ भी जगत् में उपलब्ध है, उसका उपयोग त्यागपूर्वक करनेवाला, उसे प्रसादरूप में ग्रहण करने वाला साधक ही पराम्बा की कृपा प्राप्त करता है। कीलक में इसी भाव को अधिक स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि जो साधक शाक्त दीक्षा लेकर कृष्णपक्ष की चतुर्दशी अथवा अष्टमी को एकाग्रचित्त होकर भगवती की सेवा में स्व अर्जित–संचित सर्वस्व समर्पित कर देता है तथा फिर उससे अधिकार हटा प्रसादरूप से भोगार्थ ग्रहण करता है, उसी पर भगवती प्रसन्न होती हैं, अन्यथा उनकी प्रसन्नता नहीं प्राप्त होती–

**कृष्णायां वा चतुर्दश्यामष्टम्यां वा समाहितः,**
**ददाति प्रतिगृह्णाति नान्यथैषा प्रसीदति।**

सप्तशती के तीन चरित्रों प्रथम, मध्यम तथा उत्तम में क्रमशः महाकाली, महालक्ष्मी तथा महासरस्वती की लीलाओं का निरूपण किया गया है। वेद में इन्हें अम्बा, अम्बिका तथा अम्बालिका नामों से सम्बोधित किया गया है। सप्तशती के प्रत्येक अध्याय के अन्त में यजुर्वेद (२३/१५) की इस श्रुति से आहुति देने का विधान है–

**अम्बे ऽअम्बिके ऽम्बालिके न मा नयति कश्चन।**
**ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीम्।**

उव्वट तथा महीधर ने इस मंत्र का विनियोग अश्वमेध प्रकरण में करते हुए जो अर्थ किया है, वह शाक्तभावना से मेल नहीं खाता। मेरी दृष्टि में अम्बा भू स्थानीय अग्नितत्त्व की वाचिका हैं, अम्बिका भुवःस्थानीय वायुतत्त्व की वाचिका हैं तथा अम्बालिका स्वःस्थानीय सूर्यतत्त्व की वाचिका हैं। प्रथम ऋग्वेद स्वरूपिणी, द्वितीय यजुर्वेद स्वरूपिणी तथा तृतीय सामवेद स्वरूपिणी देवी के रूप में प्रतिष्ठित हैं। सप्तशती के चतुर्थ अध्याय में देवताओं ने प्रार्थना करते हुए कहा भी है–

**शब्दात्मिका सुविमलर्ग्यजुषां निधान–मुद्गीथरम्यपदपाठवतां च साम्नाम्।**
**देवी त्रयी भगवती भव भावनाय, वार्ता च सर्वजगतां परमार्तिहन्त्री।**

अर्थात् आप शब्द रूपा हैं, अत्यन्त निर्मल ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा उद्गीथ के

मनोहर पदों के पाठ से युक्त सामवेद का भी आधार आप हैं। आप देवी त्रयी (तीनों वेद) और भगवती (छहों ऐश्वर्यों से युक्त) हैं। इस विश्व की उत्पत्ति तथा पालन के लिए आप वार्ता के रूप में प्रकट हुई हैं तथा आप सम्पूर्ण जगत् की पीड़ा को नष्ट कर देती हैं। यही कारण है कि सप्तशती के प्रथम चरित्र के विनियोग में अग्नितत्त्व, मध्यम चरित्र के विनयोग में वायुतत्त्व तथा उत्तम चरित्र के विनियोग में सूर्यतत्त्व की चर्चा क्रमशः ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद के संदर्भ से की गई है। यह समझ लेने के बाद उक्त मंत्र का अर्थ होगा–

हे भूः स्थानीय प्राणाग्निरूपे अम्बे! हे भुवः स्थानीयापानमातारिश्वरूपिणि अम्बिके! हे स्वः स्थानीयव्यानादित्यरूपिणि अम्बालिके! अहं तवाक्षयकृपां लब्धुं प्रणतोऽस्मि। भवच्चरणेषु सर्वात्मना समर्पितं माम् (मा) कोऽपि कदर्यः कुत्सितमना सांसारिकः (श्वकः) मोक्षमार्गात् पृथक् कर्त्तुं न पारयति (न नयति)। यथा अनित्यसंसारविज्ञातः परमात्मनिष्ठः मुमुक्षुः पुरुषः (न श्वः अश्वः, अश्वः एव अश्वकः आत्मसाक्षात्कारसम्पन्नः अद्वैतनिष्ठः) कल्याणकारिणीम् (सुभद्रिकाम्) मणिद्वीपनिवासिनीम् (काम्पीलवासिनीम्) अथवा चित्रविचित्रदुकूलोपेताम् मोक्षाधिष्ठात्रीम् देवीम् अतिशयेन प्राप्नोति (ससस्ति), तथैव अहमपि मातुर्भक्तोऽस्मि, फलस्वरूपेण देव्यनुग्रहं शीघ्रं पश्यामि, करुणामयि अम्बे मयि दयां कुरु। तवाशीर्वादेन, अक्षयानुग्रहेण सर्वं सिद्धं भविष्यति, यतोहि अध्यात्मतत्त्वसाक्षात्कारलब्धये तव कृपैव हेतुः– **'यं कामये तं तमुग्रं कृणोमि तं ब्रह्माणं तमृषिं तं सुमेधाम्', 'सा ब्रह्मेति होवाच' इति श्रुते।'**

वैकृतिक रहस्य में 'उन्हें चित्रमाल्याम्बर विभूषणा तथा श्रुति में काम्पीलवासिनी कहा गया है। डॉ॰ सूर्यकान्त जी ने वैदिक कोश में काम्पीलवासिनी का अर्थ चित्रविचित्र दुकूल धारण करने वाली किया है। **'नागेन्द्र प्रयाण तंत्र'** के 'भवानी भैरवी भीमा भद्रकाली सुभद्रिका' वचन में उन्हें सुभद्रिका भी कहा गया है। अतः कहा जा सकता है कि सुभद्रिका नाम भी वेदोक्त तथा तन्त्रोक्त दोनों है।

कहना यह कि सप्तशती का विन्यास वेदोक्त तथा आगमोक्त परम्पराओं को ध्यान में रख कर किया गया है। उक्त मंत्र की भावना पूर्णतया शक्तिवादी है तथा आगमों में इसी का विस्तार हुआ है।

सप्तशती का बीजाक्षरों में रूपान्तरण भी आगमिक चिन्तन के कारण ही संभव हो सका । मध्यकाल में नागेश जैसे वैयाकरण आचार्य ने भी सप्तशती की व्याख्या की। इधर दुर्गासप्तशती पर प्रतीकात्मक दृष्टि से भी विचार किया जाने लगा है। तर्कपञ्चानन जी ने तो 'ब्रह्मसूत्र भाष्य' करते हुए सप्तशती को प्रमाणरूप से उद्धृत भी किया है।

सप्तशती के श्लोकों के समानान्तर बीजमंत्रात्मक पाठ की परम्परा भी साधकों में प्रचलित है। लगभग चौंतीस वर्ष पूर्व मिर्जापुर विन्ध्यवासिनी की यात्रा में मुझे एक पण्डित मिले थे, जो बीजमंत्रात्मक सप्तशती का पाठ तथा हवन करते थे। मैंने उसके बाद यह प्रयोग कहीं नहीं देखा और न ही कोई साधक इस धारा का मुझे मिला।

अभी कुछ मास पूर्व डॉ॰ रामचन्द्र पुरी सपत्नीक मेरे आवास पर आए। उन्होंने मुझे जब बीजमंत्रात्मक सप्तशती दिखाई तो मेरे आश्चर्य और आनन्द का ठिकाना न रहा। पराम्बा की प्रेरणा से उन्हें यह कृति मिली और बड़ी विद्वत्ता, श्रम तथा निष्ठा से उन्होंने इस कृति का सांगोपांग सम्पादन कर डाला। साधकों के कल्याणार्थ उनकी यह कृति प्रकाशित भी हो रही है, यह बात और भी सुखकारी है। औपनिषदिक चिन्तन के परिप्रेक्ष्य में उन्होंने शाक्तदर्शन की जिन बारीकियों पर प्रकाश डाला है, उससे शक्तिकारणवाद का वैदिक आधार और भी पुष्ट हो गया है।

अन्त में, मै डॉ॰ पुरी को इस यज्ञानुष्ठान के लिए आशीर्वाद तथा बधाई देता हूँ और आशा करता हूँ कि इस दिशा में वह आगे भी कुछ और करते रहेंगे।

**आचार्य डॉ॰ विष्णुदत्त राकेश**
ईशान, भगवन्त पुरम्, कनखल (हरिद्वार)
दूरभाष – ४१४९९४

# तम आसीत् तमसा गूढमग्रे ..

**भ**गवती दुर्गा महामाया सृष्टि की बीज हैं, वह जगत् की आदि कारण हैं, इस तथ्य का साक्षात्कार वैदिक ऋषियों ने किया था। ऋग्वेद में सृष्टि का रहस्य उद्‌घाटित करने वाला एक सूक्त है– 'नासदीयसूक्त'। इस सूक्त की ऋचाओं के द्रष्टा ऋषि ने कहा था–

'सृष्टि के आदि में न असत् था और न सत्
तब न मृत्यु थी और ना ही अमृत,
न रात और न दिन।
पर कुछ न कुछ गहन दुर्विज्ञेय जरूर था। क्या था वह? कोई आवरण, कुहरा या अन्धकार ? कुछ कहा नहीं जा सकता।

हां, था कुछ प्राणवान्, किन्तु बिना वायु के ही। वह अपनी महिमा में प्रतिष्ठित अकेला ही था। वास्तव में, उसके अलावा अन्य कुछ नहीं था।

पर वह क्या था ? वास्तव में, सबसे पहले 'तमस्' था। यह सब कुछ तम ही तो था, अप्रकेत नामरूपरहित केवल तमस्। वह तमस् तमस् से ही आवृत था।[१]

---

1. नासदासी न्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परो यत्।
किमावरीवः कुह कस्य शर्म न्नम्भः किमासीद् गहनं गभीरम्।
न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि न रात्र्या अह्न आसीत् प्रकेतः।
आनीदवातं स्वधया तदेकं तस्मा द्धान्यन्न परः किंचनास।
तम आसीत् तमसा गूढमग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वमा इदम्। १०/१२९/१–३०

ऋग्वेदीय नासदीय सूक्त द्वारा नामरूपादिरहित जिस 'अप्रकेत तमस्' की ओर संकेत किया गया है, वह वही तामसी आदि शक्ति है, जिसने विष्णु अर्थात् विराट् विश्व को आच्छादित कर रखा था और जिसकी स्तुति ब्रह्मा ने की थी। वैदिक और तांत्रिक रात्रिसूक्त उसी शक्ति की महिमा के प्रतिपादक हैं।[२]

समस्त ब्रह्मांड में व्याप्त परशिव की यही आवरणात्मिका शक्ति वेदान्त प्रतिपादित माया है। इस मायाशक्ति का वाचक नाम या प्रणव 'ह्रीं' है। सृष्टि के लय काल में यही माया शक्ति 'ह्रीं' समस्त सृष्टि के बीज को अपनी कुक्षि में पालती हुई इसे सुरक्षित रखती है। इसीलिए तांत्रिक ग्रन्थों में इसे प्रतिपालिका (ह्रींकारी प्रतिपालिका) कहा गया है। यही महामाया जब सृष्टि की कामना करती है, तो इसका अभिधान या वाचक बीज 'क्लीं' होता है (क्लींकारी कामरूपिण्यै) और सृष्टि रचना में प्रवृत्त यही महाशक्ति 'ऐं' बीज से वाच्य (ऐंकारी सृष्टिरूपिण्यै) होती है।[३]

इस तरह महामाया स्वयं सृष्टि के रूप में अभिव्यक्त होती है, अपना पालन करती हुई स्वयं में स्थित रहती है और अन्त में स्वयं को स्वयं से आवृत करके अप्रकेत–नामरूपादिरहित–स्थित रहती है।

'तत्रं दुर्गासप्तशती' के समस्त बीजमंत्र महाशक्ति दुर्गा के ऐं, ह्रीं और क्लीं इन तीन महाबीजों के ही विस्तार हैं और 'दुर्गासप्तशती' के सात सौ मंत्रश्लोक इन्हीं बीजों के विविध श्लोकद्रुम। इन्ही श्लोकद्रुमों से भगवती महामाया की महती कथा अरण्यानी की सृष्टि हुई है। 'तत्रंदुर्गासप्तशती' की इस भूमिका में इसी गहन–गभीर अरण्यानी में बिलमने का प्रयास भर किया गया है। अरण्यानी का ओर–छोर तो नहीं, पर शीतल छाया इस जन को भरपूर मिली है।

---

२. दुर्गासप्तशती के वैदिक तथा तांत्रिक रात्रिसूक्त द्रष्टव्य।
३. कुंजिकास्तोत्रम्।

# स य एषोऽणिमा

आरुणि ने श्वेतकेतु से वट का एक फल मंगाया और कहा– 'इसे तोड़ो।'

उसने तोड़ा।

आरुणि ने उससे पूछा– क्या है इसमें ?

भगवन्, छोटे– छोटे बीज।

इनमें से एक को तोड़ो।

तोड़ दिया भगवन् ।

इसमें क्या है ?

'कुछ नहीं' श्वेतकेतु ने कहा।

'इस अणु बीज में तुम यह जो 'कुछ नहीं' देख रहे हो, इसी 'कुछ नहीं' में एक विशाल वट वृक्ष छिपा हुआ है।[1] यह जो अदृश्य 'अणिमा' है, इसी में सारा जगत् है। इस अणु बीज में छिपी अदृश्य शक्ति 'अणिमा' ही विश्व के रूप में परिणत हुई – यह अणिमा ही आत्मा है, यह आत्मा तुम स्वयं हो, यही सत्य है।[2]

यह, वह 'कुछ नहीं' या अणिमा क्या है?

अणुओं में छिपी अव्यक्त शक्ति।

क्या यह 'कुछ नहीं' असत् था?

हाँ, यह 'अणिमा' असत् थी, लेकिन इस अर्थ में कि तब यह नामरूपात्मक सृष्टि के रूप में अभिव्यक्त न थी। अन्यथा कहीं असत् से सत् उत्पन्न हो सकता है क्या ?

---

१. यं वै सोम्यैतमणिमानं न निभालयसे
एतस्य वै सोम्यैषोऽणिम्नः महान् न्यग्रोध स्तिष्ठति ...। छान्दोग्योपनिषद् ६/१२/२

२. स य एषोऽणिमा, ऐतदात्म्यमिदं सर्वं तत्सत्यं, स आत्मा, तत्त्वमसि श्वेतकेतो!
वही ६/१२/३

— कथं नु सोम्यैवं स्यात् ? कथमसतः सज्जायेत्?[3]

अणु बीज में अन्तर्निहित 'अणिमा' क्या बीज़ से भिन्न है?

नहीं, वह बीज की अनन्य शक्ति है। यही शक्ति बीज को विशाल वृक्ष के रूप में परिणत करती है। 'अणोरणीयान्' बीज को यही शक्ति 'महतो महीयान् वृक्ष' बनाती है।

इस अणुबीज की 'अणिमा', इसकी चित् शक्ति, जब तक सक्रिय नहीं होती, बीज अनन्त काल तक निर्विकार, अनभिव्यक्त, निष्क्रिय पड़ा रह सकता है। किन्तु, जैसे ही वह जग जाती है, बीज में स्पन्दन होता है, बीज के वृक्ष बनने की प्रक्रिया आरम्भ होती है, बीज वृक्ष बन जाता है।

अणु के भीतर जो अणिमा है, वह उसकी अपनी शक्ति है, उसका अपना 'स्वभाव' है। शक्ति और शक्तिमान् में अभेद है—शक्तिशक्तिमतो रभेदः।

किन्तु, अपनी चित् शक्ति इस 'अणिमा' की सक्रियता के बिना शक्तिमान् निरर्थक, निश्चेष्ट है। वह शक्ति के द्वारा ही संसार—वृक्ष के रूप में परिणत होता है। दूसरे शब्दों में उसकी चित् शक्ति ही विश्वरूप में परिणत होती है।[4] क्योंकि शक्तिमान् 'शिव' निर्विकार है, विश्व के रूप में परिणमन उसमें संभव नहीं। उसकी चिति स्वतंत्र है, शिव पराधीन। चिति में स्वतंत्र रूप से परिणमन आदि संभव है, शिव में नहीं। शिव यदि शक्ति से युक्त है, तभी वह सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान और अनुग्रह रूपी प्रपंचन कार्य में सफल होता है, अन्यथा वह केवल 'शव' है —
'शक्त्याः हीनः शिवः शवः।'

उस बीज में अन्तर्निहित प्रसुप्त अणिमा में स्पन्दन हुआ, एक व्यग्रता—जगी, एक सिसृक्षा हुई। उसने इच्छा की — मैं बहुत हो जाऊँ"[5] अपने को नाम और रूप में व्याकृत करूँ, अभिव्यक्त करूँ।[6]'

---

३. वही १२/२/२
४. त्वमेव स्वात्मानं परिणमयितुं विश्ववपुषा, चिदानन्दाकारं शिवयुवतिभावेन विमृशे। सौन्दर्यलहरी—३४।
५. तदैच्छत बहु स्यां प्रजायेयेति. छान्दोग्य—६/२/३।
६. अनेनजीवेनात्मनाऽनुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि। वही—६/३/२।

वह चिति मनस् (होता या यजमान), अग्नि, जल, पृथ्वी, चित् (सूर्य) और आनन्द (चन्द्रमा) के रूप में परिणत हो गई। शक्ति के परिणमन विश्वाकार इस अष्टमूर्तियों के अलावा विश्व और कुछ भी नहीं है।[७] शक्ति की यह अष्टमूर्तियां ही शिव की प्रत्यक्ष अष्टमूर्तियां हैं।[८]

परम शिव की चित् शक्ति ही विश्वाकार में परिणत हुई, सृष्टि के बीज के रूप में वर्तमान शक्ति ही स्थूल–और सूक्ष्म रूप त्रैलोक्य के रूप में परिणत हुई। समस्त सृष्टि उसी की 'रूपात्मक' अभिव्यक्ति है।[९]

फिर प्रत्येक रूप के लिए भिन्न–भिन्न, अनन्त नाम। यह सब कुछ नाम ही तो है। ऋग्वेद, यजुर्वेद, साम और अथर्व....इतिहास–पुराण आदि सब कुछ नाम ही है।[१०]

यह 'नाम' क्या है ?

वाणी का केवल विकार, किसी भी रूप की प्रतीति का माध्यम। असली वस्तु तो 'रूप' है।[११]

किन्तु 'नाम' रूप के ज्ञान के लिए अत्यन्त आवश्यक है। वास्तव में, नाम और रूप एक ही वस्तु के दो पक्ष हैं। कहने को भिन्न, लेकिन, तत्त्वतः अभिन्न।[१२]

---

७. मनस्त्वं व्योम त्वं मरुदसि मरुत्सारथिरसि,
त्वमापस्त्वं भूमिस्त्वयि परिणतायां नहि परम्।
त्वमेव स्वात्मानं परिणमयितुं विश्ववपुषा,
चिदानन्दाकारं शिवयुवतिभावेन विमृशे ।। — सौन्दर्यलहरी–३४

८. या सृष्टिः स्रष्टुराद्या वहति विधिहुतं या हवि र्या च होत्री,
ये द्वे कालं विधत्तः श्रुतिविषयगुणा या स्थिता व्याप्य विश्वम्।
यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः।
प्रत्यक्षाभिः प्रसन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः। — कालिदासः (अभिज्ञाने)
सूर्यो जलं मही वह्नि र्वायुराकाशमेव च।
दीक्षितो ब्राह्मणः सोमः इत्येता स्तनवः स्मृताः।। — विष्णुपुराणे।

९. त्रिपुरा परमा शक्तिराद्यजाता महेश्वरी,
स्थूलसूक्ष्मस्वभावेन त्रैलोक्योत्पत्तिमातृका। चतुःशती,
(सौंदर्यलहरी पर नरसिंह स्वामिकृत गोपालसुन्दरी टीका से उद्धृत।)

१०. छान्दोग्य ७/१/४.

११. वाचारंभणं विकारो नामधेयम्, मृत्तिकेत्येव सत्यम्। — छान्दोग्य ६/१/४.

१२. गिरा अरथ जलवीचि सम कहियत भिन्न न भिन्न। — तुलसी।
वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये। कालिदासः

नाम 'वाक्' है। और, यह जो कुछ, है वाक् रूप ही है। वाक् नाम का मूल है, सार है, नाम का आधार है।[१३]

वह अव्यक्त अणिमा नाम और रूप के द्वारा ही व्यक्त हुई—'यह नाम है और इस नाम का यह रूप' इस प्रकार से।[१४]

अतः प्रतिप्रसव (उलटे) क्रम से उस अव्यक्त चिदात्मा को अपने में व्यक्त करने का माध्यम भी नामरूप ही है। चिदात्मा पहले नाम— 'असौ नाम', फिर रूप—'अयमिदं रूपः' इस क्रम से अभिव्यक्त हुआ। अब, इसकी ओर लौटने का क्रम→रूप→नाम→और चिदात्मन् ही है। इस प्रकार रूप से नाम महत् है, क्योंकि वह आत्मन् के अधिक निकट है। रूप परिच्छिन्न है, नाम अपरिच्छिन्न।

तुलसी कहते हैं –

नाम रूप दुइ ईस उपाधी/अकथ अनादि सुसामुझि साधी।
को बड़ छोट कहत अपराधू/सुनि गुन–भेद समुझिहहिं साधू।
देखिअहिं रूप नाम आधीना/रूप ज्ञान नहिं नाम बिहूना।
रूप विशेष नाम बिनु जाने/करतलगत न परहिं पहिचाने।
सुमिरिअ नाम रूप बिन देखे/आवत हृदयँ सनेह विसेषें।

अगुन सगुन दुइ ब्रह्म सरूपा/अकथ अगाध अनादि अनूपा।
मोरें मत बड़ नाम दुहू तें/किए जेंहि जग निज बस निज बूतें।
उभय अगम जुग सुगम नाम तें/कहेउं नाम बड़ ब्रह्म राम तें।
सबरी गीध सुसेवकनि सुगति दीन्हि रघुनाथ ।
नाम उधारे अमित खल बेद बिदित गुन गाथ।
राम भालु कपि कटक बटोरा/सेतु हेतु श्रम कीन्ह न थोरा।
नाम लेत भवसिन्धु सुखाहीं/करहु बिचार सुजन मनमाहीं।[१५]

---

१३. वाग् वाव नाम्नो भूयसी, वाग्वा ऋग्वेदं विज्ञापयति.... छान्दोग्य ७/२/१

** नाम वा ऋग्वेदो यजुर्वेद......वही ७/१/४

१४. तद् ह इदं तर्ह्यव्याकृतमासीत्। तन्नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियत असौ नामायमिदं रूपः इति। बृहदारण्यकोपनिषद् अध्याय–१, ब्राह्मण–४ मंत्र–७

१५. रामचरितमानस (बालकाण्ड)

प्रपंचात्मक जगत् का ज्ञान नाम के अधीन है। नाम वाक् पर निर्भर है। यह 'वाक्' स्वयं परमेश्वरी है। वाक् से प्रतिपाद्य समस्त अर्थ स्वयं शिव हैं। ये दोनों परस्पर संपृक्त अर्धनारीश्वर रूप हैं–

वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ।[१६]

वाक् और अर्थ, शिव और शक्ति कहने भर के लिए भिन्न हैं, वास्तव में, भिन्न हैं नहीं। ये जल और तरंग की तरह कहने, सुनने और देखने में भिन्न हैं, लेकिन तत्त्वतः अभिन्न हैं–

गिरा–अरथ जलवीचि सम कहियत भिन्न न भिन्न।
वन्दउं सीतारामपद जिनहिं परम प्रिय खिन्न।।[१७]

परस्पर संश्लिष्ट शिव और शक्ति के "वाक् वपुष्" (वाङ्मय शरीर) के दो बाह्य भेद हैं– स्वर और व्यंजन। सभी सोलह स्वर शक्ति स्वरूप हैं और सभी ३५ व्यंजन शिव स्वरूप। इन्हीं के परस्पर संश्लेष से नामरूपात्मक समस्त सृष्टि की अभिव्यक्ति होती है। इनमें शक्तिस्वरूप स्वर स्वतंत्र हैं और शिवस्वरूप व्यंजन शक्त्याश्रित या स्वराश्रित, अतएव परतंत्र।[१८] शक्त्यात्मक सोलह स्वर निम्नांकित हैं:–

| | | | |
|---|---|---|---|
| अ | आ | इ | ई |
| उ | ऊ | ऋ | ॠ |
| लृ | लॄ | ए | ऐ |
| ओ | औ | अं(ं) | अः(:) |

---

१६. रघुवंश – १/१ कालिदास

१७. रामचरितमानस (बालकाण्ड)

१८. ककारादिक्षकारान्ता वर्णा स्ते शिवरूपिणः।
समस्तव्यस्तरूपेण षट्त्रिंशत्तत्त्वविग्रहः।
अकारादिविसर्गान्ताः स्वराः षोडष शक्तयः।
नित्याः षोडषकात्मानः परस्परं समायुताः।
शिवशक्तिमया वर्णाः शब्दार्थप्रतिपादकाः,
शिवः स्वरपराधीनो न स्वतंत्रः कथंचन।
स्वराः स्वत्रंता जायन्ते न शिवस्तु कदाचन।
(मातृकादूषण) गोपालसुन्दरी से उद्धृत।

पैंतीस व्यंजन निम्नांकित हैं :–

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क् | ख् | ग् | घ् | ङ् । |
| च् | छ् | ज् | झ् | ञ् । |
| ट् | ठ् | ड् | ढ् | ण् । |
| त् | थ् | द् | ध् | न् । |
| प् | फ् | ब् | भ् | म् । |
| य् | र् | ल् | व् | श् । |
| स् | ष् | ळ् | ह् | क्ष् । |

ये स्वर–व्यंजन 'वाग्वपु' शिव–शक्ति के स्वरूप हैं। ये नामात्मक जगत् के बीज हैं। ये बीजाक्षर हैं। इनमें निहित शक्ति ही विश्ववपु चिदात्मतत्त्व का बोध कराती है।

किसी शब्द में निहित शक्ति ही उस शब्द के वाच्य–अर्थ का ज्ञान कराती है। वैशेषिकों के अनुसार – 'इस पद–विशेष से इस अर्थ–विशेष को जाना जाय, ऐसा ईश्वर का संकेत ही शक्ति है।[१९]

जिस प्रकार किसी शब्द विशेष से अर्थ विशेष का ज्ञान होता है, उसी प्रकार स्वरव्यंजनात्मक वर्ण विशेषों से उनमें निहित 'शक्ति' के द्वारा अर्थ विशेषों का ज्ञान होता है। इस तरह एक–एक वर्ण के भी अपने अर्थ होते हैं।

जिस तरह सम्पूर्ण वस्तु–जगत् अव्यक्त बीजरूप में स्थित शिव–शक्ति का संयुक्त परिणमन है, उसी प्रकार स्वर–व्यंजनों का संयुक्त बीजरूप 'परावाक्' विश्व की निखिल वस्तुओं के नाम का बीज है।

इस लौकिक सृष्टि में ऐसा कोई प्रत्यय, पदार्थ या वस्तु नहीं, जिसे शब्द के बिना जाना जा सके। माला की अनेक मणियों के बीच सूत्र की तरह सब कुछ शब्द से गुंफित है, अनुस्यूत है।[२०] नाम हो या आख्यात उपसर्ग हो या निपात सभी कुछ शब्द हैं ।

ऐसा कोई शब्द नहीं, जो स्वर–व्यंजन रूप वर्ण या वर्णों से रहित हो तथा ऐसा कोई अर्थ या प्रत्यय नहीं जो स्वर–व्यंजनात्मक वर्ण या वर्ण

---

१९. अस्मात् पदादयमर्थो बोधव्य इति ईश्वरसंकेतः शक्तिः। तर्कसंग्रहः

२०. न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते।
अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते।। वाक्यपदीयम् –१/१२/३

—समूह से गम्य न हो। वास्तव में, यह सब कुछ बीज रूप से 'वाक्' है। सब कुछ वाङ्मय ही है। वाग्बीज विश्वबीज है।

यह सारी सृष्टि ऊर्ध्वमूल अधःशाखा वाला अश्वत्थ है। इस संसार—रूप अश्वत्थ का बीज ईश्वर, ब्रह्म या शिव है। महद् (प्रकृति) उसकी योनि (माँ) है और परात्मा शिव बीजप्रद पिता।[21] इस अश्वत्थ रूपी महान् वृक्ष (सृष्टि) के बीज का वाग्—रूप 'ओम्' है। यह 'ओम्' ही उस अणिमा, उस 'कुछ नहीं' से अभिव्यक्त 'सब कुछ' है। वह जो भूत था, यह जो वर्तमान है, हो रहा है, जो भविष्यत्—होने वाला है, इसके अलावा जो कुछ भी त्रिकालातीत है, वह भी 'ओम्' ही है।[22]

यह 'वाङ्मय ओम् बीज' ईश्वर का नाम है, उसका वाचक है। ब्रह्म इसका वाच्य है।[23] ओम् वाक् है, ब्रह्म उसका अर्थ है। ये दो नहीं, जल—तरंग की तरह अभिन्न एवं एक हैं। विश्व के समस्त वागर्थ के ज्ञान के लिए 'वागर्थप्रतिपत्तये' ईश्वर के नाम ओं बीज को ईश्वर की भावना करते हुए जपना चाहिए।[24] वेदादि समस्त वाङ्मय इसी ओम् का प्रतिपादन करते हैं, संसार के सभी कर्म इसी के लिए हैं, समस्त अध्यात्म विद्या के उपासक इसी की उपासना करते हैं। यह अक्षर ब्रह्म है, यही अक्षर परात्पर है। इसे जानकर व्यक्ति जो भी चाहता है, उसे वह मिलता है।[25]

नाम (ओम्) और नामी (ब्रह्म) में अभेद है। ओम् भूमा है। जो भूमा है, वही सुख है। अल्प, परिच्छिन्न या सीमित में सुख कहाँ? इसलिए आनंद, सुख या आत्मशांति प्राप्त करने के लिये 'ओम्' इस ईश्वर के वाचक प्रणव बीज का जप करना चाहिए।

---

२१. सर्वयोनिषु कौन्तेय मूर्तयः संभवन्ति याः।।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता। — श्रीमद्भगवद् गीता १४/३४

२२. ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वं तस्योपव्याख्यानं भूतंभवद्भविष्यदिति सर्वमोंकार एव। यच्चान्यत्त्रिकालातीतं तदप्योंकार एव। — मुंडकोपनिषद्—१

२३. तस्य वाचकः प्रणवः। — पातंजलयोगदर्शनम् १/१७

२४. तज्जपस्तदर्थभावनम्। — वही १/२८

२५. सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति, तपांसि सर्वाणि च यद् वदन्ति।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति, तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमेतत्।
एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम्।
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्।।
कठोपनिषद्—वल्ली—२, मंत्र—१५—१६

ओम् बीज है। वट बीज की तरह। वट के अणु बीज में उसका आवरण (छिलका) दल और अंकुर ये तीन तत्त्व होते हैं। आवरण को हटाएं तो द्विदल दिखाई देते हैं, द्विदल को अलग करें, तो उनके बीच अंकुर दिखाई देगा। इस अंकुर को तोड़िये, तो उसके अन्दर 'कुछ नहीं' मिलेगा। यह 'कुछ नहीं' ही इस अणु बीज की शक्ति, 'अणिमा' है। यह अणिमा ही अणु–बीज को विशाल वट वृक्ष के रूप में परिणत करती है।

'ओम्' इस अणु–बीज में अ , इ तथा उं तीन अक्षर हैं। ये क्रमशः आवरण, दल और अंकुर हैं। इनके अलावा इस ओम् में एक अनिर्देश्य, अव्यवहार्थ, अग्राह्य चतुर्थ मात्रा भी है। यह चतुर्थ मात्रा ही अ उ और म् बीज में छिपी वह अव्यक्त 'अणिमा' है, जो इस बीज ओम् को विश्वाकार का वाचक बनाती है। यह 'अणिमा' प्रपंचोपशम, शिव, अद्वैत, आत्मशक्ति, पर शिव है।[२६]

ओम् तो केवल वाचक है, नाम है। इसका वाच्य है ब्रह्म। यह ब्रह्म क्या है?

जहाँ से ये सभी प्रपंच उत्पन्न होता है, जिसमें स्थित रहता है और अन्त में जिसमें समा जाता है वही 'ब्रह्म' है।[२७]

ओम् से चराचर जगत् की उत्पत्ति हुई है—ओंकारप्रभवं सर्वं त्रैलोक्यं चराचरम्।[२८] इसकी चार मात्राओं में से – अ उ म् ये तीन मात्राएं अखिल सृष्टि की वाचक हैं – चतुर्थ मात्रा (अनुस्वार) विश्वोत्तीर्ण है। इसे यूं समझें –

| अ | उ | म् | अमात्रिक(बिन्दु) |
|---|---|---|---|
| पृथ्वी | अन्तरिक्ष | द्यौः | विश्वोत्तीर्ण |
| अग्नि | यजुर्वेद | सूर्य | |
| ऋग्वेद | भुवः | सामवेद | |

---

२६. अमात्र श्चतुर्थोऽव्यवहार्यः प्रपंचोपशमः शिवोऽद्वैत एवमोंकार आत्मैव....

मांडूक्योपनिषद्–१२

२७. यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति। तद् विजिज्ञासस्व। तद् ब्रह्म।

तैत्तिरीयोपनिषद्, भृगुवल्ली–अनुवाक–१

२८. ध्यानबिंदूपनिषद् –१६

| | | | |
|---|---|---|---|
| भूर्लोक | विष्णु | स्वर्लोक | |
| पितामह (ब्रह्मा) | | महेश्वर | |
| रजस् | सत्त्व | तमस् | निगुर्ण |

ओंकार की प्रथम तीन मात्राएं परात्पर चतुर्थ मात्रा का केवल पाद (चतुर्थांश) मात्र हैं। इन्हीं तीन मात्राओं या चतुर्थांश में चराचर जगत् है। इसके तीन पाद विश्व से परे (दिवि) अमृत रूप हैं।[२९]

वाचक ओंकार के चार पादों की भाँति ही इसके वाच्य आत्मा के भी चार पाद हैं–

वैश्वानर, तैजस्, प्राज्ञ और प्रपंचोपशम शिव।

वैश्वानर की अभिव्यक्ति जाग्रत् अवस्था में होती है। यह 'बहिःप्रज्ञ' है, अर्थात् बाह्य विषयों का प्रकाशक है। यदि इस वैश्वानर आत्मा को पुरुषरूप माना जाय, तो इसके सात अंगों में, सिर द्युर्लोक है, नेत्र सूर्य है, प्राण वायु है, देह आकाश है, वस्ति जल (सागर) है और चरण यह पृथ्वी है।

यह वैश्वानर आत्मा उन्नीस मुखों वाला है। ये मुख हैं –

५ ज्ञानेन्द्रियां,५ कर्मेन्द्रियां, ५ प्राण और ४ मनस्, बुद्धि, अहंकार तथा चित्त। इन उन्नीस मुखों द्वारा यह बाहरी (भौतिक) विषयों को भोगता है।

आत्मा का द्वितीय पाद तैजस् कहलाता है। यह स्वप्न लोक का स्वामी है। यह अन्तःप्रज्ञ है। यह भी सप्तांग और उन्नीस मुखों वाला है और उनसे सूक्ष्म विषयों को भोगता है।

आत्मा का तृतीय पाद प्राज्ञ कहलाता है। यह सुषुप्ति का स्वामी है। यह प्रकाशमय तथा ज्ञानस्वरूप है और आनन्द का भोक्ता है। इसका मुख चेतस् (चेतना) है।

यह प्राज्ञात्मा अन्तर्यामी है, सर्वेश्वर है और सभी चेतन–अचेतन का उत्पत्ति और लयस्थान है।

आत्मा का चतुर्थ पाद न बहिःप्रज्ञ है और ना ही अन्तः प्रज्ञ। यह दोनों का मिलाजुला रूप (उभयात्मक) भी नहीं है। इसके अलावा न तो यह

२९. पादोस्य सर्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि। ऋग्वेद – १०/९०/३

प्रज्ञानघन है, न प्रज्ञ और ना ही अप्रज्ञ।[30]

आत्मा का यह चतुर्थ पाद अदृष्ट, अव्यवहार्य, अग्राह्य, अलक्षण, अचिन्त्य, अव्यपदेश्य, प्रपंचोपशम, एकात्मप्रत्ययसार, शान्त, शिव और अद्वैत है।

यह चतुर्थ पाद विश्व–वट के बीज की वही 'अणिमा' है, जिसमें सारा विश्ववट अन्तर्निहित है।

ओम् इसी ब्रह्म का वाचक बीज है। ब्रह्म या परम शिव अपनी अनन्य परा शक्ति से पृथक् नहीं। इसलिए उसका वाचक–बीज ओम् शक्ति का भी वाचक है।

ओम् के अ और उ शक्ति वाचक बीज हैं। म् और अदृष्ट चतुर्थ मात्रा (बिन्दु) शिव बीज हैं। क्योंकि सभी स्वर शक्त्यात्मक हैं और सभी व्यंजन शिवात्मक।[31] जहां तक बिन्दु का प्रश्न है वह तो शिवमय ही है–अहं बिन्दु र्विसर्गस्त्वं।[32]

इस प्रकार 'ओम्' शिवशक्त्यात्मक बीज है। यह शिव और शक्ति दोनों का वाचक नाम है। शिव को शक्ति से अलग नहीं किया जा सकता। वह उभयात्मक है, अर्धनारीश्वर है। क्योंकि, अर्धनारीश्वर जगत् के माता–पिता हैं, इसलिए जगत् की प्रत्येक वस्तु स्त्री–पुरुषात्मक है। अन्तर है, तो केवल अभिव्यक्ति का। कभी उसका पुंस्त्व प्रधान हो जाता है और कभी स्त्रीत्व। पुंस्त्वप्रधानता से वह पुरुष है, और स्त्रीत्व की प्रधानता से स्त्री।[33]



---

३०. द्रष्टव्य–माण्डूक्योपनिषद्।
३१. ककारादिक्षकारान्ता वर्णास्ते शिवरूपिणः।
अकारादिविसर्गान्ताः स्वराः षोडष शक्तयः।। गोपालसुन्दरी से उद्धृत
३२. शिवदृष्टिः ....वही
३३. त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी। अथर्ववेद–१०/८/२७

# गुहाहितम्

बीज मंत्रों की संयोजना वर्णों पर आधारित है। कुल वर्ण ५१ (सोलह स्वर तथा ३५ व्यंजन) हैं। इनमें प्रत्येक वर्ण कई अर्थों का वाचक होता है। फिर किसी भी वर्ण या शब्द से आप अपनी भावना के अनुसार किसी भी अर्थ का आहरण कर सकते हैं। क्योंकि, जहां वर्ण या शब्द कुछ निश्चित अर्थ के वाचक होते हैं, वहीं वे वक्ता और श्रोता की अपनी इच्छा के अनुसार भी अर्थ देते हैं। वाल्मीकि ने 'मरा–मरा' जप कर भी राम रूपी अर्थ प्राप्त किया था।

वस्तुतः, वर्णों (शब्दों) से अर्थ की प्रतीति या प्राप्ति का मुख्य आधार भावना ही है। इसीलिए महर्षि पतंजलि ने प्रणव (ओंकार) को ईश्वर का वाचक कहते हुए उसके जप के लिए उसकी भावना करने का निर्देश दिया है – 'तस्य वाचकः प्रणवः, तज्जपस्तदर्थभावनम् ।[१]

यदि एक बीज या मंत्र के कई देवता हैं, अर्थात् वह बीज या मंत्र कई देव–शक्तियों का वाचक है, तो उसके जप से, उसकी साधना से वही देवशक्ति आविर्भूत होगी, जप करते हुए जिसकी भावना की जायेगी।

मातृका (वर्णमाला) के प्रत्येक वर्ण अपने भीतर निखिल ब्रह्माण्ड के अनेक अर्थ छिपाये हुए हैं। एक–एक वर्ण कई–कई अर्थों के वाचक हैं। दैविक–साधना के सन्दर्भ में 'ओं' बीज समस्त सृष्टि, यहाँ तक कि समस्त सृष्टि से उत्तीर्णता का भी वाचक है। इस बीज के अ, उ, म् तथा बिन्दु किस तरह स्थूल, स्वप्न, सुषुप्ति और तुरीय, विश्व, तैजस् प्राज्ञ और परब्रह्म आदि के वाचक हैं, इसका किंचित् संकेत पूर्व पृष्ठों में किया जा चुका है। लगभग सभी उपनिषदों, शास्त्रों, स्मृतियों, पुराणों और विभिन्न सांप्रदायिक ग्रन्थों में 'ओम्' की महिमा और इसकी व्याहृतियों (अ उ म् एवं अनुस्वार) का व्यापक विश्लेषण मिलता है।

---

१. योगदर्शनम् (समाधिपादः) २७–२८

'ओम्' इस मूल बीज मंत्र के अलावा अन्य अनगिनत बीज मंत्र हैं। इन सभी मंत्रों की निर्मिति बीजाक्षरों के योग से की गई है। बीजाक्षर मातृकाएं ही हैं। प्रत्येक मातृका के भिन्न–भिन्न कई अर्थ हैं। मंत्रसाधना में इनके मूल अर्थों की जानकारी आवश्यक है। क्योंकि, अर्थ जानकर ही उसकी भावना की जा सकती है और भावनापूर्वक जप करने से ही मंत्र (उसका देवता) फल प्रदान करता है।

प्रस्तुत प्रसंग में कठोपनिषद् के कुछ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण बीजमंत्रों और उनकी मातृकाओं तथा अन्य बीजमंत्रों के बारे में लिखना उपयोगी रहेगा। क्योंकि मेरी धारणा है कि कठोपनिषद् में परब्रह्म, उसकी पराशक्ति तथा उसके बीज मंत्रों का रहस्यात्मक विवेचन किया गया है। यह रहस्य या तो गुरुगम्य है, अथवा जिस पर परतत्त्व की कृपा हो, वही इसे जान सकता है।

परम गुरु यमराज ने नचिकेता को इस रहस्य का उद्घाटन करते हुए कहा था कि 'उस परम तत्त्व के बारे में बहुतों को तो सुनने को भी नहीं मिलता, बहुत से ऐसे हैं जो उसके बारे में सुनकर भी नहीं समझते। वास्तव में, वह तत्त्व किसी कुशल आचार्य द्वारा ही निरूपित किया जा सकता है और उसे प्राप्त करने वाला शिष्य भी कोई अद्‌भुत व्यक्ति ही होता है'।[२]

इस तत्त्व के ज्ञान के लिए यमराज ने नचिकेता से कहा था कि 'उठो, जागो और श्रेष्ठ ज्ञानी पुरुषों के पास जाकर ज्ञान प्राप्त करो।[३]' 'सारे वेद जिस पद का प्रतिपादन करते हैं, समस्त तप जिसकी प्राप्ति के साधन हैं, जिसकी प्राप्ति के लिए ब्रह्मचर्य का पालन किया जाता

---

२. श्रवणायापि बहुभि र्यो न लभ्यः<br>
शृण्वन्तोऽपि बहवो यं न विद्युः।<br>
आश्चर्यो वक्ता कुशलोऽस्य लब्धा –<br>
श्चर्यो ज्ञाता कुशलानुशिष्टः।। कठोपनिषद् – १/२/७

३. उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत।<br>
क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथ स्तत्कवयो वदन्ति। वही – १/३/१४

है, संक्षेप में वह पद 'ओम' है।[४]

यम ने नचिंकेता को पद (ओम्) के बारे में बताया था, पदार्थ (परतत्त्व) के बारे में नहीं । वह इसलिए कि पदार्थ (ब्रह्म) की अनुभूति पद (ओम्) की साधना के बिना संभव ही नहीं।

ओम् पद ब्रह्मरूपी पदार्थ का वाचक है –तस्य वाचकः प्रणवः । ओम् ब्रह्म का बीज नाम है । यम ने नचिकेता को इसी बीज का उपदेश दिया था । इस ओम् बीज से जिस अर्थ की अनुभूति होती है; वह केवल अनुभूतिगम्य है, उसे तर्क से नहीं जाना जा सकता । उसे प्रवचन, मेधा, (धारणा शक्ति) अथवा बहुज्ञता (बहुत श्रवण–पठन आदि) से भी नहीं जाना जा सकता।[५] उसे तो उसी आत्मा के प्रसाद से जाना जा सकता है , जिसकी साधना की जाती हैं। यह आत्मतत्त्व अपने साधक के लिए स्वयं अपने स्वरूप को अभिव्यक्त करता है।[६]

तात्पर्य यह कि आत्मतत्त्व की साधना में लगे साधक को स्वयं आत्मतत्त्व ही अपने स्वरूप का साक्षात्कार कराता है, कोई अन्य उसे नहीं करा सकता । उस आत्मतत्त्व , (ब्रह्म) की साधना के लिए उसका (वाचक) नाम ओम् ही सर्वाधिक महत्त्व का साधन है । इसी नाम से उसकी साधना करनी चाहिए। साधना का सर्वाधिक सरल रूप है जप–तज्जपस्तदर्थभावनम् ।

ओंकार वाच्य यह परतत्त्व ब्रह्म अपनी ही आवरणात्मिका पराशक्ति से आवृत है । इस आवरण के भंग हुए बिना उसका साक्षात्कार संभव नहीं। ईशावास्योपनिषद् में इसी तथ्य की ओर इंगित करते हुए कहा गया है कि उस 'सत्य' का मुख हिरण्मय पात्र से ढका हुआ है –हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् ।[७] यह हिरण्मय पात्र परब्रह्म की अपनी आवरणात्मिका शक्ति माया ही है ।

---

४. सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति, तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति ।
यदिच्छन्तो बह्मचर्यं चरन्ति, तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत्। वही – १/२/१५

५. नैषा तर्केण मतिरापनेया प्रोक्तान्येनैव सुज्ञानाय श्रेष्ठ । वही – १/२/९

६. यमेवैष वृणुते तेन लभ्य स्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनूंस्वाम् । वही – १/२/२३

७. ईशोपनिषद् – १५

इसी तथ्य की ओर यम ने संकेत करते हुए कहा था कि 'वह दुर्दर्श परात्मा गुहा में गूढ़ रूप से अनुप्रविष्ट है।[८] तो, वह गुहा क्या है, जिसमें परतत्त्व अत्यन्त गोपनीय ढंग से स्थित है। आचार्य शंकर ने इस गुहा को 'बुद्धि' माना है।[९] लेकिन ऐसा है नहीं । क्योंकि 'नैषा तर्केण मतिरापनेया' न मेधया .....बुद्धेरात्मा महान् परः 'आदि के द्वारा परतत्त्व के बुद्धिगम्य होने का खण्डन स्वयं हो जाता है ।

यहां यद्यपि यम ने – दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः[१०] कहकर अग्र्या अर्थात् तीव्र शुद्ध बुद्धि से आत्मतत्त्व के प्रकाशित होने की बात कही है, लेकिन, यह अग्र्या–बुद्धि सामान्य बुद्धि नहीं, अपितु वह सूक्ष्म बुद्धि है, जो परतत्त्व पर पड़े हुए स्वर्णावरण को भेदकर उसे अनावृत कर देती है ।

जिस 'गुहा' में वह परतत्त्व निहित है, उसे गीता में 'योगमाया' कहा गया है–'नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमाया समावृतः' ।[११] जिस तरह परतत्त्व का वाचक या अभिधान ओम् है, उसी तरह उसकी आवरणात्मिका योगमाया का भी कोई न कोई अभिधान या वाचक बीज होना चाहिए । वह है, और वह 'गुहा' शब्द से वाच्य 'ह्रीं' ही है । अथर्वशीर्ष, आचार्य शंकर और योगमाया के असंख्य साधक ह्रीं को ही 'मायाबीज' कहते हैं।[१२]

नचिकेता ने जिस परतत्त्व के बारे में जानना चाहा था, उसका वाचक पद यम ने 'ओम्' बताया था और वह परतत्त्व अपनी जिस माया के आवरण में ढका हुआ या गूढ़ है, उसे उन्होंने 'गुहा' कहा था । 'गुहा' का तात्पर्य पराशक्ति 'ह्रीं' ही है । इसी शक्ति की ओर सप्तशती के रात्रिसूक्त ने इंगित किया है ।[१३]

---

८. तं दुर्दर्शं गूढमनुप्रविष्टं गुहाहितं गह्वरेष्ठं पुराणम्। — कठ–१/२/१२
९. 'गुहाहितं, गुहायां बुद्धौ स्थितं' — वही – शांकरभाष्य
१०. वही – १/३/१२
११. गीता – ७/२५
१२. अर्थर्वशीर्ष तथा सौन्दर्यलहरी आदि में द्रष्टव्य –
१३. त्वं श्री स्त्वमीश्वरी त्वं ह्री स्त्वं बुद्धि र्बोधलक्षणा ।। ८

यमराज ने परमतत्त्व 'ओम्' के बारे में नचिकेता को बताने से पहले ब्रह्म की आवरणत्मिका शक्ति गुहा (ह्रीं) के बारे में बताया था। उसके पश्चात् उसे भौतिक समृद्धि प्रदान करने वाली कई विद्याएं देने का प्रस्ताव भी किया, जिन्हें लेने से आत्मतत्त्व के जिज्ञासु नचिकेता ने मना कर दिया ।[१४]

यमराज ने स्वर्ग की साधनभूत जिस अग्नि (अग्निं स्वर्ग्यम्) की जानकारी नचिकेता को दी थी, वह इस गुहा की साधना ही है । इस ह्रीं की साधना से ही अमृतत्त्व या देवत्त्व की प्राप्ति होती है । आचार्य शंकर ने सौन्दर्यलहरी के 'भवानि त्वं दासे' श्लोक में इसी साधना की ओर इंगित किया है ।

नचिकेता द्वारा स्वर्ग की प्राप्ति कराने वाली गुहा–साधना का सांगोपांग ज्ञान प्राप्त कर लेने पर यमराज ने इहलौकिक अर्थात् भौतिक समृद्धि की प्राप्ति के लिए जो 'सृंका' नचिकेता को देनी चाही थी, वह कोई सामान्य माला नहीं थी। आचार्य शंकर ने अपने भाष्य में इसे– 'सृंकां शब्दवतीं रत्नमयीं मालामिमामनेकरूपां विचित्रां– यद्वा सृंकाम् अकुत्सितां गतिं कर्ममयीं' कहा है ।[१५]

वास्तव में , जिस प्रकार यम ने नचिकेता को ओम् तथा ह्रीं का रहस्य समझाकर उसे क्रमशः मुक्ति और स्वर्ग के साधनों का ज्ञान कराया था , उसी प्रकार भौतिक जगत् में प्रेयस् प्राप्ति के साधन के रहस्य भी बताने चाहे थे , लेकिन,नचिकेता ने उन्हें जानने के लिए कोई उत्सुकता नहीं दिखाई थी । यम ने नचिकेता से कहा था कि – 'सृंकां चेमाम् अनेकरूपां गृहाण' ।[१६] वस्तुतः, जिस प्रकार 'गुहा' शब्द से परमेश्वर की माया शक्ति 'ह्रीं' अभिप्रेत है, उसी प्रकार 'सृंकां चेमाम्' शब्दों से भी भौतिक–समृद्धि प्रदायिनी शक्तियों की ओर इंगित किया गया है। 'ह्रीं' जिस तरह मायाशक्ति का बीज है, उसी तरह –सृं,कां,चें और आं अथवा सृं कां (च) ईं, तथा आं भी वे बीज हैं, जिनकी साधना से

१४. नैतां सृंकां वित्तमयीमवाप्तो यस्यां मज्जन्ति बहवो मनुष्याः। कठ – १/२/३
१५. कठ १/१/१६ पर शांकरभाष्य
१६. वहीं – १/२/३

अपार भौतिक समृद्धि प्राप्त की जा सकती है ।

आचार्य शंकर ने भी 'सृंकाम्' को 'शब्दवर्ती'.विशेषण देकर शायद इसी रहस्य की ओर इंगित किया है । यम ने स्वयं 'सृंकां' को 'वित्तमयीम्' कहा है। तात्पर्य यह कि सृंकां को ग्रहण करने – अर्थात् उनकी साधना करने से प्रभूत संपत्ति की प्राप्त होती है ।

विचारणीय यह है कि कठोपनिषद् का 'सृं' कहीं भगवती श्री का वाचक बीज 'श्रीं' तो नहीं । यह संभव है । श्रीं का 'सृं' हो जाना असंभव नहीं । आचार्यों ने बीजाक्षरों को प्रायः गोपनीय रखा है। जैसे ह्रीं के लिए गुहा शब्द का प्रयोग हो सकता है , तो श्रीं के लिए सृं का क्यों नहीं ? फिर बीजाक्षर तो अनंत है । सृं अपने आप में श्री का वाचक बीज हो सकता है। सृं सृजन बीज हो सकता है – तदैच्छत बहुस्यां प्रजायेय ।[१७]

जहां तक 'कां' बीज का प्रश्न है , यह श्रीवाचक ही है । श्रीसूक्त में 'कां सोस्मिताम्' वाली ऋचा में 'कां' बीज स्पष्टतः भगवती श्री का प्रतिपादक है। यह कामना बीज भी हो सकता है – 'सोऽकामयत द्वितीयो म आत्मा जायेत' ।[१८]

चें, आम् और ईं भी भौतिक समृद्धिदायक विभिन्न शक्तियों के बीज हैं ।



१७. छान्दोग्य – ६/२/३

१८. बृहदारण्यक – १/२/४

# अदितिः देवतामयी

परम शिव का वाचक बीज ओम् है। ओम् की अकार, उकार, मकार और प्रपंचोपशप रूप चार मात्राओं में से अकार और उकार शिव की चित्–शक्ति और मकार तथा बिन्दु परम शिव के वाचक हैं। मकार तथा अनुस्वार (बिन्दु) का उच्चारण बिना स्वर शक्ति अकार और उकार के नहीं हो सकता, वे निष्क्रिय रहते हैं– 'शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुम्।'[1] फिर भी प्रधानता के कारण 'ओम्' परमतत्त्व का वाचक है। इसलिए कि अकार के उकार में, उकार के मकार में और मकार के चतुर्थमात्रिक ब्रह्म में लीन हो जाने से अन्ततः परमशिव ही शेष रहता है। किन्तु बीज रूप में शक्तितत्त्व भी उसमें अन्तर्निहित रहता है। और, यही चित् शक्ति प्रसव (सृष्टि) काल में स्वात्म भित्ति पर विश्व का उन्मीलन करती है।[2]

कठोपनिषद् इस चित् शक्ति को 'अदितिः' कहती है। अदिति का उन्मीलन प्राण (परम शिव) से होता है।[3] 'अदितिः' शब्द में 'अत्' 'इत्' 'इ' और विसर्ग (:) ये छः अक्षर या वर्ण हैं। इनमें अत् और इत् में से 'त्' का प्रयोग केवल स्वरूप (अ तथा इ) के प्रतिपादन के लिए हैं।[4] अर्थात् ये दोनों केवल अ और इ मात्र हैं। यहां एक अकार, दो इकार, तथा विसर्ग ये चार वर्ण ही अभिप्रेत हैं।

ये चारों ही वर्ण शक्ति के बीज हैं– 'अ' ऐं का 'इ' ह्रीं का 'इ' क्लीं का और :(विसर्ग) श्रीं का प्रतीक है। क्योंकि अकार से लेकर विसर्ग तक सभी सोलह स्वर वर्ण शक्ति के 'स्व' वाचक बीज हैं।

---

१. सौन्दर्यलहरी। १

२. अभिनवगुप्त।

३. या प्राणेन संभवत्यदिति र्देवतामयी..
गुहां प्रविश्य तिष्ठन्ती या भूतेभि र्व्यजायंत। एतद् वै तत्। २/१/७

४. तपरस्तत्कालस्य। पाणिनिः १/१/७०

अथवा 'अदितिः' का अकार शिव रूप है और शिव स्वयं बिन्दु रूप—'अहं बिन्दुः।' दोनों इकार शक्ति रूप तो हैं ही, विसर्ग (:) भी शक्ति रूप ही है—'विसर्गः त्वम्'। इस प्रकार शक्ति त्रितय अर्थात् शक्ति के तीन रूपों (ऐं, ह्रीं तथा क्लीं) की अभिव्यक्ति होती है। इन तीनों में प्राण या शिवरूप अकार बिन्दु के रूप में स्थित है। तात्पर्य यह है कि – ऐ, क्ली, ह्री शक्ति बीजों की पूर्णता उनमें बिन्दु (अनुस्वार) द्वारा ही होती है। इसी प्रकार केवल बिन्दु (शिव) निष्क्रिय—स्पन्दहीन और निर्विकार रहता है। इन दोनों शिव और शक्ति बीजों के योग से ही विश्व का उन्मीलन (अभिव्यक्ति और वाच्यत्व) होता है।

## देवी प्रणव 'ह्रीं'

निखिल देवतामयी अदिति का वाचक बीज 'ह्रीं' है। कठोपनिषद् के अनुसार यह 'गुहा' में स्थित है—गुहां प्रविश्य तिष्ठन्तीम्। "देव्यथर्वशीर्ष[५] में इसे 'गुहा' ही कहा गया है। गुहा का तात्पर्य 'ह्रीं' से है। गुहा में प्रविष्ट होकर रहने का मतलब है कि वह शक्ति ह्रीं से वाच्य है,वह 'ह्रीं' बीज में प्रवेश किये हुए है, उसमें छिपी है। ह्रीं उसका वाचक है, ऐसे ही, जैसे ओम् परात्पर शिव का वाचक है।

अचिन्त्य वैभव सम्पन्न होने के कारण इसे ही 'माया' (बीज) कहा जाता है।[६] इसी को उपाधि बना कर शिव उत्पत्ति, स्थिति तथा लयादि प्रपंचन में समर्थ होता है। यह ईश्वर की मूल प्रकृति है। इसी को लक्ष्य करके—'प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया कहा' गया है।[७]

यह शक्ति प्राणिमात्र के हृदय में (विद्युत्) लेखा की भांति निरंतर जागती रहती है, इसलिए इसे 'हृल्लेखा' भी कहते हैं।[८] यह हृल्लेखा शिव

---

५. कामोयोनिः ..... १४।

६. माया वाचिन्त्यवैभवात्।

७. गीता – ४/६

८. हृदि लेखेव जागर्ति प्राणशक्तिरियं परा।
हृल्लेखा कथ्यते तस्मान्माया वाचिन्त्यवैभवात्।
अनया रहिता सर्वे निर्बीजा मंत्रराशयः।
अतस्तु सर्वमंत्राणामियमुद्बोधिनी मता। (गोपालसुन्दरी से उद्धृत)

के साथ अभेदावस्था के कारण गीता में 'ईश्वर' पद से वाच्य है।[९] इस ह्ल्लेखा के माध्यम से ही परम शिव संसार की सभी जीवात्माओं को भ्रान्ति में डाले रहता है। यह ईश्वर की 'आत्ममाया' है, उसकी अभेद शक्ति है। ईश्वर की आत्ममाया होने के कारण ही इसे 'माया बीज' कहा जाता है।

इसी ह्रीं शक्ति के विषय में श्रुति ने कहा है– 'इन्द्र अपनी माया शक्ति से विभिन्न रूप धारण करता है।[१०] कठ की श्रुति भी इसी की ओर इंगित करती है– यदेवेह तदमुत्र यदमुत्र तदन्विह[११] अर्थात् जो ह्ल्लेखारूप चित् शक्ति जीवोपाधि रूप परमेश्वर में है, वही परात्पर परमेश्वर में भी है। – क्योंकि, इस शरीर में जीवरूप में प्रविष्ट होने वाला परात्पर परमेश्वर ही है– अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि[१२] 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्'।[१३]

अथर्वशीर्ष में शक्ति के ह्रीं बीज को सभी कामनाओं को देने वाला–'सर्वार्थसाधकम्' कहा गया है –

वियदीकारसंयुक्तं वीतिहोत्रसमन्वितम्।
अर्धेन्दुलसितं देव्या बीजं सर्वार्थसाधकम्।[१४]

अर्थात् –

वियत् = 'ह्'
ईकार = 'ई'
वीतिहोत्र = (अग्नि) 'र' तथा
अर्धेन्दु = अर्धचन्द्र (बिन्दु) युक्त = देवी का बीज 'ह्रीं' सर्वार्थ साधक है।

उपनिषद् कहती है कि जो भी साधक (हृदय) गुहा में तथा परम व्योम अर्थात् महाकाश में निहित इस परा शक्ति (ह्रीं) को जान लेता है, वह

---

९. ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन् सर्वभूतानि यंत्रारूढानि मायया।। गीता – १८/६१
१०. रूपं रूपं प्रति रूपो बभूव .....इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते। बृहदारण्यक २/५/१९
११. कठ–२/१/१०
१२. छान्दोग्य–६/३/२
१३. तैत्तिरोयोपनिषद्–२/६/१
१४. अथर्वशीर्ष–१८

